उपर्युक्त वाक्यों के रेखांकित शब्द क्रिया के साधारण रूप
क्रिया में उद्देश्य को सूचित करने केलिये वाक्य में इसका प्रयोग होता

अ) उपयुक्त क्रियाओं के धातु अव्यय के रूपों से रिक्त स्थ
को भरिये :–

1. हांव तें पुस्तक — विसरलों.
2. तो हांगा कोंकणी — येता.
3. ताजे लागि हें काम — सांग.
4. तो होटलांत उदक — वता.
5. आमी हिन्दी — आनी — शिकनात.
6. तो मैदानांत फ़ुटबाळ — गेला.
7. दोळे — आनी कान — देवान आमकां दिलात.
8. तुका कोंकणी — कळता व्हय ?
9. हांव ताका — काळेजांत वता.
10. तूं माजे लागि चाय — येतलो व्हय ?

आ) कोंकणी में अनुवाद कीजिये :-

1. वह कोंकणी सीखने केलिये रोज़ यहां आता है ।
2. उसको कोंकणी लिखना-पढना नही आना है । लें
बोलना जानता है; क्योंकि यह उसकी मातृभाषा है ।
3. वह समाचार पत्र पढने केलिये पुस्तकालय में जाता
4. वह हस्पताल जाने केलिये घर से निकला ।
5. उनको तैरना आता है ।
6. तुम इतवार को स्कूल न जाना ।
7. सूरज के निकलने में अभी देर है ।
8. पीने केलिये ठंडा पानी लाओ ।
9. खाने के लिये वह मीठे फल लाया ।
10. बैठने के लिये भी यहां जगह नहीं है ।

---

पाठ 19

# पूर्वकालिक कृदन्त

| | |
|---|---|
| 1. तो खाण खावनु (खावन) हात धूता. | वह खाना खाकर हाथ धोता है। |
| 2. तो पुस्तक हातां धरनु वाचता. | वह पुस्तक हाथ में लेकर पढती है। |
| 3. दांत घासून तोंड धूवनु चाय पी. | दांत साफ़ करके मुँह धोकर चाय पिओ। |
| 4. थांगा वचून तूं आज कितें करतलो? | वहाँ जाकर आज तुम क्या करोगे? |
| 5. ताणें पेन काणू (काडून) चीट बरयला. | उसने कलम लेकर चिट्ठी लिखी। |
| 6. तो येवनु (येवून) बांकार बैसलो. | वह आकर बेंच पर बैठा। |
| 7. पुलासांनी चोरांक धरनु व्हेले. | पुलिस चोरों को पकडकर ले गये। |
| 8. कोंकणी शिकून तुमी कितें करतले? | कोंकणी सीखकर आप क्या करेंगे? |
| 9. चेल्याली बांब आयकून ते धावनु आयले. | लडके का रोना सुनकर वे दौड आये। |
| 10. एक वर वाजून पांच मिनटां जालीं. | एक बज कर पांच मिनट हुए। |

ऊपर के वाक्यों के रेखांकित शब्द क्रिया के पूर्वकालिक कृदन्त है
धातु के साथ 'ऊन', 'उनु' या 'नु' लगने से क्रिया का पूर्वकालिक कृदन्त
बनता है। 'ऊन' कभी कभी 'अन' बन जाता है। जब दो क्रियाओं
एक ही सामान्य कर्ता रहता है और दूसरी क्रिया पहली क्रिया के बाद हो
है और उसपर निर्भर रहती है, तब पहली क्रिया के पूर्वकालिक कृद
रूप का प्रयोग होता है।

धातु के साथ 'नातिल्लें' जोडकर इस क्रिया का निषेधार्थ
बनाया जाता है।

उदा :- कर+नातिल्लें — करनातिल्लें = किये बिना (न करके
शिक+नातिल्लें — शिकनातिल्लें = सीखे बिना (न सीखक

अ) उपयुक्त क्रियाओं के पूर्वकालिक कृदन्त रूपों से रिक्त स्थ
को भरिये :-

1. तो दोळयांनी — चमकता.
2. ते मनीश कदेलार — बांकार बैसले.
3. तूं हें पत्र — वाच.
4. आज थांगा — तुमी इतें करतले?
5. तो हांगा — चाय — गेलो.
6. तुमी रोण्टी — वचात.
7. तो बूक — हाडि.
8. हांव ताका — तुमगेल्या घरकडे येन.
9. काम — तो हांगा आयलो.
10. मागेलें उतर — तुमी वचात.

आ) कोंकणी में अनुवाद कीजिये :-

1. लडकी की बात सुनकर माँ खुश हुई।
2. वह किताब लेकर पढता है।
3. चिट्ठी लिखकर तुम कहाँ जाओगे?

4. आवाज़ सुनकर चोर भाग गये ।
5. दिल्ली जाकर तुम ने क्या क्या देखा ?
6. मेरा दोस्त मुझे घर छोडकर चला गया ।
7. साँप को देखकर कुत्ता भूँक ने लगा ।
8. नदियाँ पहाडों से निकल कर समुद्र से मिलती हैं ।
9. गान्धीजी का भाषण सुनकर लोग बहुत प्रसन्न हुए ।
10. कोंकणी सीखकर तुम क्या करोगे ?

---

## पाठ 20

# आवश्यकता बोधक क्रिया 'चाहिये'

| | | |
|---|---|---|
| . | तुमकां इतें जाय ? | आप को क्या चाहिये ? |
| 2. | माका दूद जाय. | मुझको दूध चाहिये । |
| 3 | माका पुस्तक जाय. | मुझको पुस्तक चाहिये । |
| 4. | माका तें पुस्तक नाका. | मुझे वह पुस्तक नहीं चाहिये । |
| 5. | माका तें पेन जाय. | मुझे वह कलम चाहिये । |
| 6 | आमची भास आमकां जाय. | हमारी भाषा हमको चाहिये । |
| 7. | ताणें हिन्दी शिकका. | उसको हिन्दी सीखनी चाहिये । |
| 8 | आमी कोंकणी उलौंका. | हम को कोंकणी बोलनी चाहिये । |
| 9. | रामान हें काम करका (करुंक जाय). | राम को यह काम करना चाहिये । |
| 0. | ताणें फल्या हांगा येवंका (येवुंक जाय). | उसको कल यहाँ आना चाहिये । |

ज़रूरत या आग्रह प्रकट करने केलिये कोंकणी में 'जाय' का प्रयोग होता है। 'नाका' इसका निषेधार्थ रूप है। वाक्य का कर्ता संप्रदान कारक में रहता है।

सहायक क्रिया के रूप में मुख्य क्रिया के साधारण रूप के साथ इसका प्रयोग होता है। धातु के साथ 'का' जोडकर भी 'जाय' का अर्थ निकाला जा सकता है। प्रधान क्रिया के साधारण रूप के साथ 'नज' जोड कर इसका निषेधार्थ रूप बनाया जाता है। क्रिया का कर्ता संप्रदान कारक में रहता है। क्रिया हमेशा अन्यपुरुष एकवचन में रहती है।

उदा :- ताणें थांगा वचाक नज — उसको वहाँ जाना नहीं चाहिये

लेकिन धातु के साथ 'का' लगाकर उसके परे 'नाका' जोडकर निषेधार्थ रूप बनापा जाता है, उसका अर्थ कुछ और ही निकलता है।

उदा :- तुवें खावंका नाका. — तुमको खाने की ज़रूरत नहीं
ताणें कोंकणी वरौंका नाका. — उसको कोंकणी लिखने की ज़रूरत नहीं।

अ) उपयुक्त आवश्यकता बोधक संयुक्त क्रिया का प्रयोग कर रिक्त स्थानों को भरिये :-

1. मांका पिवचाक दूद — .
2. तुका खथंय — ?
3. तांणी हें काम — .
4. आमी रामायण — .
5. चेरडूवांनी पांच वरां फूडे हांगा — .
6. आमी देशाची सेवा — — .
7. तुमी केन्नाय कोंकणी — — .
8. आमकां चार रुपया — .
9. रामान धारार घरकडे — — .
10. आमची भास आमी — — .

आ) कोंकणी में अनुवाद कीजिये :-

1. हमको भारत की भलाई केलिये काम करना चाहिये ।
2. तुम को क्या चाहिये ?
3. उनको कुछ नहीं चाहिये ।
4. उनको परीक्षा में पास होना चाहिये ।
5. विद्यार्थियों को सबेरे हाथ मुँह धोकर पाठ पढना चाहिये ।
6. हम को अपनी मातृभाषा में बोलना चाहिये ।
7. हर एक को देश केलिये त्याग करना चाहिये ।
8. हमेशा सच बोलना चाहिये ।
9. हमको आपस में झगडना नहीं चाहिये ।
10. हमको समाज की सेवा करनी चाहिये ।

---

## पाठ 21

# आवश्यकता बोधक क्रिया—'होना', 'पडना'

| | |
|---|---|
| 1. माका हें काम करका जाता. | मुझे यह काम करना पडता है । |
| 2. माका हें काम करचाक आसा. | मुझे यह काम करना है । |
| 3. माका थांगा वचका (वसका) जाता. | मुझे वहाँ जाना पडता है । |
| 4. माका थांगा वचाक (वसपाक) आसा. | मुझे वहाँ जाना है । |
| 5. आमकां हें पुस्तक घेवंका जातलें. | हम को यह पुस्तक लेनी पडेगी । |

| | | |
|---|---|---|
| 6. | आमकां हें पुस्तक घेवंचाक आसतलें. | हम को यह पुस्तक लेनी होगी |
| 7. | आमकां कोंकणी शिकका जाली. | हम को कोंकणी सीखनी पडी |
| 8. | आमकां कोंकणी शिकचाक आशिल्ली (आसलो). | हम को कोंकणी सीखनी थी। |
| 9. | माका हिन्दी भास उलौंका जाली. | मुझको हिन्दी भाषा बोल पडी। |
| 10. | माका ही भास उलौंचाक आशिल्ली (आसली). | मुझको यह भाषा बोलनी थ |

एक काम को करने की आवश्यकता सूचित करने केलिये सहा क्रिया के रूप में 'होना' का प्रयोग होता है। इसी संदर्भ में जब सहायक क्रि के रूप में 'पडना' का प्रयोग होता है, तब काम करने की, कर्ता की लाच सूचित की जाती है। मुख्य क्रिया के साधारण रूप के अन्तिम 'क' का करके 'जावुंक' क्रिया के विभिन्न कालों के रूप जोडकर लाचारी या क सूचित करने की क्रिया का रूप बनाया जाता है। मुख्य क्रिया के साधारण के साथ 'आसुंक' क्रिया के विभिन्न काल के रूप जोड कर आवश्यकता सू करनेवाली क्रिया का रूप बनाया जाता है। सहायक क्रिया के लिंग और व कर्म के अनुसार बदलते रहते हैं। कर्ता हमेशा संप्रदान कारक में रहता

'जावुंक' और 'आसुंक' क्रिया के निषेधार्थ रूप जोडकर इ निषेधार्थ रूप बनाये जाते हैं।

अ) उपयुक्त आवश्यकता बोधक सहायक क्रिया के रूपों का प्र करके रिक्त स्थानों को भरिये :-

1. तुमकां हें काम धारार करका — .
2. तांकां दफ्तरांत समयार येवंका — .
3. माका थांगा वसपाक — .

4. तुका फाय ताका देकुका — .
5. आमकां कोंकणी शिकचाक — .
6. तिका काल हांगा येवंका — .
8. तांकां हीं कायरीं करका — .
9. रामाक हें पुस्तक वाचचाक — .
10. मडवळाक लुगट उंबळुंक — .

आ) कोंकणी में अनुवाद कीजिये :–

1. क्या, आज तुम को दफ्तर जाना है?
2. नहीं, मुझे कल जाना पडेगा ।
3. हम को घर में कोंकणी बोलनी पडेगी ।
4. हमें स्कूलों में अंग्रेज़ी सीखनी पडती है ।
5. उन लडकों को कल रात तक काम करना पडा ।
6. उनको कपडे स्वयं धोने पडे ।
7. उसको ठंडा पानी पीना पडेगा ।
8. कल अध्यापक को क्लास में हिन्दी में बोलना पडा ।
9. उनसे मिलने केलिये हमें मद्रास जाना था ।
10. आज तुम को दूकान जाकर वह किताब खरीदनी पडेगी ।

---

पाठ 22

# शक्तिबोधक क्रिया 'सक'

| | |
|---|---|
| माका हिन्दी बरौंचाक जाता. | मैं हिन्दी लिख सकता हूँ । |
| तुमकां हें काम करुंक जातलें. | आप यह काम कर सकेंगे । |

| | | |
|---|---|---|
| 3. | रामाक (रामाचान) थांगा वचाक जायना. | राम वहाँ जा नहीं सकता । |
| 4. | ताका (ताजान) अंग्रेज़ी शिकुंक जालीना. | वह अंग्रेज़ी सीख नहीं सका |
| 5. | शारदाक (शारदाचान) हांगा येवचांक जावना. | शारदा यहाँ आ नहीं सकेगी |
| 6. | तांकां कोंकणी वाचचाक जातली. | वे कोंकणी पढ सकेंगे । |
| 7. | आमचान उबुंक जायना. | हम उड नहीं सकते । |
| 8. | पक्ष्यांक उबुंक जाता. | चिडियाँ उड सकती हैं । |
| 9. | थोण्ट्याचान धावंचाक जायना. | लंगडा दौड नहीं सकता । |
| 10. | आमचान तीं कायरीं करुंक जालींना. | हम वह काम कर नहीं सके |

सहायक क्रिया के रूप में 'जावुंक' क्रिया के विभिन्न कालों रूप मुख्य क्रिया के साधारण रूप के साथ जोडकर शक्ति या योग्यताबो संयुक्त क्रिया बनायी जाती है । कर्ता हमेशा संप्रदान या अपादान का में रहता है । सहायक क्रिया लिंग, वचन, पुरुष में कर्म से अन्वित रह है । लेकिन जब कर्म लुप्त रहता है, तब क्रिया नपुंसकलिंग एकव में रहती है ।

अ) सहायक क्रिया *'जावुंक' के उपयुक्त रूप का प्रयोग क वाक्यों को लिखिये :–

1. हांव वतां (वेतां).
2. तूं खंय थाकून येता ?

*जावुंक क्रिया का निषेधार्थ रूप जोडकर इस क्रिया का निषेधार्थ बनाया जाता है ।

3. तुमी कोंकणी शिकतलेवे ?
4. तो काल हांगा आयलोना.
5. हांव हिन्दी वाचतलो.
6. ते हिन्दी उलैतले.
7. हांव कदेलार बैसना, बांकार बैसन.
8. ताणें तुजेलागि कितें सांगलें ?
9. तुमी हें पेन कोणालागि घेतलें ?
10. ताणी आज एक काणि आयकली.

आ) कोंकणी में अनुवाद कीजिये :–

1. वे अंग्रेज़ी बोल सकते हैं ।
2. अब हम कुछ नहीं कर सकेंगे ।
3. हवा के बिना हम जी नहीं सकते ।
4. क्या, वह यह चिट्ठी पढ सका ?
5. सीता और उसकी बहन कोंकणी बोल सकती है; लेकिन पढ या लिख नहीं सकती ।
6. यह छोटा लड़का इतना बड़ा कार्य कैसे कर सकेगा ?
7. तुम्हारी सहायता के बिना वह कोंकणी नहीं सीख सकेगा ।
8. मैं तुम्हारे लिये क्या कर सकूँगा ?
9. क्या, तुम कोंकणी में बातचीत कर सकते हो ?
10. वे कोंकणी में कहाँ तक गिन सकते हैं ?

---

पाठ 23

# समाप्तिबोधक क्रिया 'चुकना'*

| | |
|---|---|
| . तागेलें खाण खावनु (खावन) जालें. | वह खाना खा चुका । |
| . आमगेलें पाठ शिकून जालें. | हम पाठ सीख चुके । |

---

*चुकना का सीधा संबन्ध प्राय: भूतकाल से है ।

| | | |
|---|---|---|
| 3. | रामालो बूक वाचून जालो. | राम किताब पढ चुका. |
| 4. | तागेली चाय पीवनु जाली. | वह चाय पी चुका। |
| 5. | आतां तांगेली हिन्दी शिकून जातली. | अब वे हिन्दी सीख चुकेंगे। |
| 6 | तुमगेलो तो बूक चोवनु जालोवे ? | क्या, आप वह पुस्तक देख चु |
| 7. | तुमगेलें हें काम केन्ना करनु जातलें ?\| | तुम यह काम कब तक चूकोगे ? |
| 8. | तांगेलें उलौन जालें. | वे बोल चुके। |
| 9. | मागेलो काणि सांगून जाली. | मैं कहानी कह चुका। |
| 10. | रामालें हें बरप केन्ना बरवनु जातलें ? | राम यह चिट्ठी कब तक ि चुकोगे ? |

क्रिया की समाप्ति सूचित करने केलिये मुख्य क्रिया के पूर्वका कृदन्त के साथ 'जावुंक' क्रिया के भिन्न भिन्न कालों के रूप जोड दिये हैं। कर्म के लिंग, वचन के अनुसार क्रिया बदलती है। लेकिन अ कर्म लुप्त हो, तो क्रिया नपुंसकलिंग एकवचन में रहती है। कर्ता नपुं लिंग, संबन्ध कारक, एकवचन में रहता है। अगर वाक्य में कर्म रहे संबन्ध कारक में, विशेषण के समान कर्ता प्रयुक्त होता है।

'जावुंक' क्रिया के विभिन्न कालों के निषेधार्थ रूप ही इस ि के निषेधार्थ रूप हैं।

अ) निम्नलिखित वाक्यों की क्रियाओं के उपयुक्त समाप्तिबो क्रियारूपों का प्रयोग कीजिये :–

1. हांवें पुस्तक वाचलें.
2. ताणें खाण खालें (खेल्लें).

3. तो उदक पिलो (पिल्लो).
4. तो हांगा आयलो.
5. तांणी हे काम केलें.
6. तो बरप बरयतलो.
7. ते कदलार बैंसतले.
8. आमी दूकानां थाकून पुस्तक घेतले.
9. ती गीन्त म्हणता.
10. तुवें हें घर केन्ना काणु (काडून) घेतलें.?

आ) कोंकणी में अनुवाद कीजिये :–

1. हम हर रोज़ छे बजे खाना खा चुकते हैं ।
2. तुम्हारे आने से पहले हम काफ़ी पी चुके ।
3. वे यह काम कब कर चुकेंगे ?
4. वे हमारे घर से सामान ले जा चुके ।
5. क्या, तुम कोंकणी पढ चुके हो ?
6. वे पूरियाँ बना चुके ।
7. राम पाठ सीख चुका ।
8. सीता कब तक गीत गा चुकेगी ?
9. तुम यह चिट्ठी कब तक लिख चुकोगे ?
10. अध्यापक पाठ सिखा चुके ।

---

## पाठ 24

# आरंभबोधक सहायक क्रिया—'लगना'

| | |
|---|---|
| 1. तो काम करुंक लागता. | वह काम करने लगता है । |
| 2. ते बूक वाचुंक लागतात. | वे किताब पढने लगते हैं । |

| | | |
|---|---|---|
| 3. | सीता काणि सांगुंक लागतली. | सीता कहानी कहने लगेगी। |
| 4. | त्यो गींत म्हणुंक लागतल्यो. | वे गीत गाने लगेंगी। |
| 5. | तो फुटबाळ खेलुंक लागलो | वह फुट बल खेलने लगा। |
| 6. | तें चेरडूं रडुंक लागलें. | वह बच्चा रोने लगा। |
| 7. | राम हिन्दा भास शिकुंक लागला. | राम हिन्दी भाषा सी लगा है। |
| 8. | शारद कोंकणी उलौंचाक लागतली. | शारदा कोंकणी बोलने लगे |
| 9. | तो सूर पिवंचाक लागलो. | वह शराब पीने लगा। |
| 10. | चेरडूवां धारार धारार चमकुंक लागलीं. | बच्चे जल्दी जल्दी चलने ल |

काम के प्रारंभ को सूचित करने केलिये मुख्य क्रिया के साध रूप के साथ 'लागुंक' क्रिया के विभिन्न काल के रूप जोड दिये जाते सहायक क्रिया 'लागुंक' के रूप ही- कर्ता के लिंग, वचन, पुरुष के अन् बदलते हैं।

'लागुंक' क्रिया के विभिन्न काल के निषेधार्थ रूप ही इस क्रिय निषेधार्थ रूप हैं।

अ) 'लागुंक' क्रिया के उपयुक्त रूपों का प्रयोग करके व पूरा कीजिये :-

1. काल सकाळिं थाकून तो काम करुंक — ।
2. ते एकमेकाक सोवंचाक — .
3. तूं हें पुस्तक केन्ना वाचुंक — ?
4. सीता फाय थाकून कोंकणी शिकुंक — .
5. ते सम्मेळनांत मलवारी भासेन उलौंचाक — .

6. तें चेरडूं रडुंक — .
7. आमी देशाचे खातिर काम करुंक — .
8. आतां सामानांक मोल चडुंक — .
9. तो काल थाकून दूद पिवचांक — .
10. पुलिसांक देकून चोर धावंचाक — .

आ) कोंकणी में अनुवाद कीजिये :-

1. वह कल से यह काम करने लगेगा ।
2. अध्यापक विद्यार्थियों को पाठ पढाने लगा ।
3. लडकी भूख और प्यास के मारे रोने लगी ।
4. क्या, तुम आजकल समाचार पत्र पढने लगे हो?
5. कल शाम से ज़ोर से पानी बरसने लगा ।
6. हम कल से कोंकणी में बोलने लगेंगे ।
7. चोर को देखकर कुत्ता भूंकने लगा ।
8. क्या, वह हिन्दी सीखने लगा है?
9. अब उसकी बहन गीत गाने लगी है ।
10. बचपन से ही शिवाजी मातृभूमि को प्यार करने लगे थे ।

---

## पाठ 25

# उक्ति भेद

| | |
|---|---|
| तो फाय गोआक वतलो म्हण रामान माका सांगलें. | राम ने मुझसे कहा कि वह कल गोवा जायगा । |
| तूं मद्रासाक वतलो म्हण ता सांगत लो. | वह कहता था कि तुम मद्रास जाओगे । |
| तूं कोंकणी शिकतलोवे म्हण सातेक (सीतेलागी) निमंग. | सीता से पूछो कि क्या, तुम कोंकणी सीखोगी? |

| | |
|---|---|
| 4. माका भूक लागली खंय चेरडू सांगता. | बच्चा कहता है कि मुझे भू लगी है । |
| 5. ताका भूक लागली खंय चेरडू सागंता. | बच्चा कहता है कि उसको भू लगी है । |

उक्ति प्रकाश के दो भेद हैं--प्रत्यक्ष उक्ति और परोक्ष उक्ति कोंकणी में परोक्ष उक्ति का प्रयोग होता है। इसमें 'उक्ति' वाक्य पह आता है और मुख्य उपवाक्य बाद में आता है। योजक 'म्हण' या 'खं (कि) का प्रयोग दोनों वाक्यों के बीच में आता है। या तो उक्ति वाव ज्यों का त्यों रहता है या अन्य पुरुष में रहता है।

अ) निम्न-लिखित 'प्रत्यक्ष उक्ति' वाक्यों को 'परोक्ष उक्ति' वाक्य में बदलकर लिखिये :–

1. रामान जॉणाक सांगलें—"तूं फाय मागेल्या घराक यो."
2. गोविन्दान माका सांगलें—"आज मागेलो पूत मद्रामाक बतलो"
3. सीतेन विचारलें—"तुगेलो भाउ आतां खंथंय आसा ?"
4. बापान म्हळ्ळें—"तूं वचून दूकानां थाकून पुस्तक हाडि."
5. शारदान रेणुकाक सांगलें—"आज थाकून हांव कोंकणी शिकु वतलीं."

आ) कोंकणी में अनुवाद कीजिये :–

1. उसने मुझसे पूछा कि मैं कौन हूँ और मेरा घर कहाँ है ?
2. उससे पूछो कि उसके भाई को क्या चाहिये ?
3. अध्यापक कहता है कि विद्यार्थी क्लास में कोंकणी पढ रहा है
4. राम ने मुझसे कहा कि उसने अपनी गाडी बेच डाली है।
5. पिता ने पुत्रों से कहा कि अपने मददगारों को कभी न भूल चाहिये।
6. मालिक ने नौकरों को यह आदेश दिया कि तुम यह काम करो।

7. माता ने पुत्री से पूछा कि तुम अपना पाठ क्यों नहीं पढती हो ?
8. जॉण कहता है कि आज शाम को खेल नहीं होगा ।
9. भाई ने बहन से पूछा कि क्या तुम मद्रास जाना चाहती हो ?
10. मेरे दोस्त ने मुझसे कहा कि आज छुट्टी है, इसलिये स्कूल जाने की आवश्यकता नहीं ।

---

## पाठ 26

# जाणं' (जानता), 'नेणं' (नहीं जानता) - का प्रयोग

| | |
|---|---|
| 1. हांव तें कायरें जाणं. | मैं वह बात जानता हूँ । |
| 2. तो हांगा आयला म्हण तूं जाणंवे ? | तुम जानते हो कि वह यहाँ आया है । |
| 3. तो कोण म्हण हांव नेणं. | मैं नहीं जानता कि वह कौन है। |
| 4. तागेलें घर खंय म्हण तूं जाणंवे ? | तुम जानते हो कि उसका घर कहाँ है ? |
| 5. माका अंग्रेजी कळता. | मुझे अंग्रेज़ी मालूम है । |
| 6. तिका ही भास कळना. | उसको यह भाषा नहीं मालूम । |
| 7. तूं हांगाचो न्हय म्हण ताका कळतावे ? | क्या उसको मालूम है कि तुम यहाँ के नहीं हो ? |
| 8. रामाक ती भास कळताली. | राम को वह भाषा मालूम थी । |
| 9. तूं आज ताका देखतलो म्हण तो नेणं. | वह यह नहीं जानता कि आज तुम उससे मिलोगे । |
| 10. हांव तुगेल्या घराक आयलां म्हण तो जाणं जालो. | उसने जाना कि मैं तुम्हारे घर आया हूँ । |

उपर्युक्त वाक्यों में 'जानना' के अर्थ में 'जाणुंक' क्रिया का प्रयो हुआ है। 'नेणुंक' इसका निषेधार्थ रूप है। 'मालूम होना' के अर्थ कोंकणी में 'कळुंक' क्रिया का प्रयोग होता है। हिन्दी में 'जानना' औ 'मालूम होना'—इनके प्रयोग में जो अंतर है, वही कोंकणी में इनके प्रयो में है।

अ) 'जाणुंक', 'नेणुंक' और 'कळुंक'—इन क्रियाओं के उपयुक्त का के रूपों से रिक्त स्थानों को भरिये :–

1. तुमकां कोंकणी —?
2. ते हांगा येतले म्हण तुमी कशी —?
3. तीं कायरीं माका काल — .
4. तो तुगेलो भाउ म्हण हांव — —?
5. तें कोणालें घर म्हण हांव — .
6. तूं तागेलें घर —?
7. तुका कोंकणी —?
8. गान्धीजीलें भाषण केन्ना आसतलें म्हण तूं —?
9. तांकां तांगेली भास — .
10. रामाक अंग्रेज़ी — .

आ) कोंकणी में अनुवाद कीजिये :–

1. हम को मालूम नहीं है कि वह यहाँ कब आयेगा।
2. हम नहीं जानते कि वह कौन है और कहाँ से आ रहा है
3. वे जानते हैं कि राम का भाई आज मद्रास जायेगा।
4. क्या, तुमको कोंकणी मालूम है?
5. नहीं, मुझे कोंकणी मालूम नहीं है।
6. आप को कितनी भाषायें मालूम हैं?
7. कल वहाँ जाकर हम वह बात मालूम करेंगे।

8. तुम जानते हो कि वह परीक्षा में पास हो गयी है?
9. मैं नहीं जानता ।
10. हमने कुछ नही जाना ।

---

पाठ 27

# जब....तब का प्रयोग

| | |
|---|---|
| 1. जेन्ना तूं सिनेमाक वता तेन्ना माका इत्याक उळदोना (उळदना). | जब तुम सिनेमा जाते हो तब मुझे क्यों नहीं बुलाते ? |
| 2. जेन्ना ते ह्रांगा आयले तेन्ना तूं खंय गेलली (गेलांलो). | जब वे यहाँ आये तब तुम कहाँ गये थे ? |
| 3. जेन्ना हांव घराक पावलों तेन्ना पावस पडुंक लागलो. | जब मैं घर पहुँचा तब पानी बरसने लगा । |
| 4. जेन्ना चोरानी पुलीसांक देकले तेन्ना ते धावन गेले. | जब चोरों ने पुलीसों को देखा तब वे दौड गये । |
| 5. जेन्ना हांव तुगेल्या घरकडे आयलों, तेन्ना तूं खंय आसलो. | जब मैं तुम्हारे घर आया, तब तुम कहाँ थे ? |

समय को सूचित करनेवाले क्रियाविशेषण वाक्य 'जेन्ना' से शुरू होता है और 'तेन्ना' से खतम होता है ।

अ) निम्न-लिखत वाक्यों को "जेन्ना....तेन्ना" का प्रयोग कर जोडकर लिखिये :–

1. हांव घराक वतालों; तो खेळ चोवन येतालो.
2. हांव स्कूळांत वतां; वाटेर सूणें भोकंता.
3. ते हांगा आयले; आमी हांगा नासले.
4. तुवें माका देकलो; हांव खेळुंक वतालों.
5. हांव घराक पावलों; पावस पडुंक लागलो.

आ) कोंकणी में अनुवाद कीजिये :–

1. जब लडकों ने मुझे देखा तब वे हंस पडे ।
2. जब तुम खाना खाने जाते हो, तब मुझे भी साथ लो ।
3. जब सीता यहाँ आयी, तब तुम कहाँ गये थे ?
4. जब हम घर पहुँचे तब बच्चे रोने लगे ।
5. जब लडका चिल्लाया तव किसान दौड आये ।
6. जब शाम हुई तब बच्चे घर वापस आये ।
7. जब तुम दफ़्तर जा रहे थे तब रास्ते में किसको देखा ?
8. जब घर में चोर आये, तब कुत्ते भूँकने लगे ।
9. जब उसको समझाया, तब वह समझ गया ।
10. जब हम उनसे मिलने गये, तब वे घर पर नहीं थे ।

---

## पाठ 28

# जो....वह का प्रयोग

| | | |
|---|---|---|
| 1. | जो चेलो कोंकणी शिकता तो आमचेगेलो न्हय. | जो लडका कोंकणी सीखता वह हमारी जाति का नहीं है |
| 2. | जे मनोश हांगा रावतात ते भो गरीब आसात. | जो मनुष्य यहाँ रहते हैं वे बहु गरोब होते हैं । |

| | |
|---|---|
| जो बायल काल हांगा आयलो ती मागेली भयणि. | जो स्त्री कल यहाँ आयी, वह मेरी बहन है। |
| जें पेनान तूं बरयता, तें कोणालें ? | जिस कलम से तुम लिखते हो, वह किसकी है ? |
| जाणें हें पुस्तक वाचलें, तो खंय गेलो ? | जिस ने यह पुस्तक पढी वह कहाँ गया ? |
| जांणी कोंकणी शिकली, ते आज हांगा आयलेनात. | जिन्होंने कोंकणी सीखी है, वे आज यहाँ नहीं आये हैं। |

कोंकणी में विशेषण वाक्य 'जो' से शुरू होता है और 'तो' से तम होता है।

अ) 'जो' का प्रयोग कीजिये :–

1. तागेलें नांव भीम; तो भो सुकल्लो.
2. एक मनीश काल हांगा आयलो; तो आज मेलो.
3. ह्या घरांत ती रावतात; तांगेलें काम कितें ?
4. तांचे लागि रुपया आसले; ते तांणी वेच केले.
5. तुवें काल एक पुस्तक हाळ्ळें; तें कोणें बरयल्लें.

आ) कोंकणी में अनुवाद कीजिये :–

1. जो बूढा कल मेरे घर आया, वह आज मर गया।
2. जिस औरत को तुम ने कल देखा, वह मेरी बहन है।
3. जो पुस्तक तुम ने खरीदी, उसका मूल्य (दाम) क्या है ?
4. जो लड़कियाँ गाती हैं, वे यहाँ की नहीं हैं।
5. जो कुरसियाँ तुम लाये, उनको कल ले जाओ।
6. जो लड़का कल यहाँ आया, उसको तुम जानते हो।
7. जो काम तुम ने किया, वह और कोई नहीं कर सकता।

8. जो तुम्हारी मदद करता है, उसको कभी न भूलो ।
9. जो कल तुम्हारे साथ आया, वह मेरे भाई का दोस्त है ।
10. जिस आदमी को तुमने परसों देखा था, उसने तुम से क्या कहा

---

### पाठ 29

# प्रेरणार्थक क्रियाएँ

| | | |
|---|---|---|
| 1. | हें बावलें रायान करैवैलें. | यह पुतली राजा ने बनवा (करवायी) । |
| 2. | हें दूद चेरकाक पीवै. | यह दूध बच्चे को पिलाओ । |
| 3. | तें पाठ तांचेकरान वाचैवै. | वह पाठ उनसे पढवाओ । |
| 4. | तो मास्टर आमकां कोंकणी शिकैता. | वह मास्टर हम को कोंक सिखाता है । |
| 5. | मास्टर शिष्याकरान चेरडुं-वांक शिकैवैता. | मास्टर शिष्य से बालकों क सिखवाता है । |
| 6. | ताणें आज माका खूब खाण खावैलें. | उसने आज मुझे खूब (खाना खिलाया । |
| 7. | रामाक पेटौन ताका हांगा आपैवै. | राम को भेजकर उसको य बुलवावो । |
| 8. | तांचेकरान हें बरप बरैवै. | उनसे यह चिट्ठी लिखवावो । |
| 9. | ताका तो बूक दीवै. | उसको वह किताब दिलाओ । |
| 10. | दूकानां थांकून चार आंबे हाडैवै. | दूकान से चार आम मंगवावो |

उपर्युक्त वाक्यों में रेखांतिक शब्द प्रेरणार्थक क्रियाएँ हैं।

मूल धातु के साथ 'ए' या 'वैं' लगाकर प्रेरणार्थक धातु बनायी जाती । जहाँ कर्ता स्वयं न करके किसी दूसरे को करने की प्रेरणा देता है वहाँ णार्थक क्रिया का प्रयोग होता है। प्रेरित कर्ता के साथ 'करान' (से) यय जोड दिया जाता है।

इन क्रियाओं का प्रयोग सभी कालों और अर्थों में नियमानुसार ता है।

**वना :** कोंकणी में अकर्मक धातु के साथ 'ऐं' (अय) जोडने पर सकर्मक धातु बनती है, सकर्मक धातु के साथ 'ऐं' (अय) जोडने पर द्विकर्मक धातु (पहली प्रेरणा) बनती है और 'वैं' जोडने पर पूर्ण प्रेरणार्थक धातु बनती है।

दा :

| अकर्मक धातु | सकर्मक धातु |
|---|---|
| बैंस – बैठ | बैंसैं (बैंसय) – बैंठा |
| राव – खडा रह | रावैं (रावय) – खडा कर |
| चमक – चल | चमकैं (चमकय) – चला |
| रड – रो | रडैं (रडय) – रुला |
| हास – हंस | हासैं (हासय) – हंसा |
| खेळ – खेल | खेळैं (खेळय) – खेला |

| सकर्मक धातु | द्विकर्मक धातु (पहली प्रेरणा) |
|---|---|
| कर | करैं |
| शिक | शिकैं |
| सोड | सोडैं |

'आ', 'ई', 'ऊ', और 'ऐ' कारान्त सकर्मक धातुओं के द्विकर्मक प नहीं होते।

दा :– खा, पी, धू, घे, बरैं, उलैं, आपैं, कालैं, दाकैं आदि।

कुछ क्रियाओं के प्रेरणार्थक रूप नीचे दिये जाते हैं :–

| मूलधातु | प्रेरणार्थक धातु | वर्तमानकाल |
|---|---|---|
| कर | करै (करय) | करैता (करयता) |
| दंवं | दंवैं (दंवय) | दंवैंता (दंवंयता) |
| चड | चडै (चडय) | चडैता (चडयता) |
| बेंस | बेंसै (बेसय) | वैसैता (बेसयता) |
| सोड | सोडै (सोडय) | सोडैता (सोडयता) |
| जेव | जेवै (जेवय) | जेवैता (जेवयता) |
| मार | मारै (मारय) | मारैता (मारयता) |
| जिक | जिकै (जिकय) | जिकैता (जिकयता) |
| चाब | चाबै (चाबय) | चाबैता (चाबयता) |
| लेवं | लेवैं (लेवंय) | लेवैंता (लेवंयता) |
| उब | उबै (उबय) | उबैता (उबयता) |
| जळ | जळै (जळय) | जळैता (जळयता) |
| वांट | वांटै (वांटय) | वांटैता (वांटयता) |
| वाट | वाटै (वाटय) | वाटैता (वाटयता) |
| दळ | दळै (दळय) | दळैता (दळयता) |
| व्हर | व्हरै (व्हरय) | व्हरैता (व्हरयता) |
| शिक | शिकै (शिकय) | शिकैता (शिकयता) |
| खा | खावै (खावय) | खावैता (खवयता) |
| पी | पीवै (पिवय) | पीवैता (पीवयता) |
| दी | दीवै (दोवय) | दीवैता (दीवयता) |
| धू | धूवै (धूवय) | धूवैता (धूवयता) |
| घे | घेवै (घेवय) | घेवैता (घेवयता) |
| बरै | बरैवै (बरैवय) | बरैवैता (बरैवयता) |
| उलै | उलैवै (उलैवय) | उलैवैता (उलैवयता) |
| आपै | आपैवै (आपैवय) | आपैवैता (आपैवयता) |
| कालै | कालैवै (कालैवय) | कालैवैता (कालैवयता) |
| दाकै (दाखै) | दाकैवै (दाकैवय) | दाकैवैता (दाकैवयता) |

वाद :

| | | |
|---|---|---|
| भी | भिसटाय (भिसराय) | भिसरायता |
| उठ | उठकराय | उठकरायता |
| धांव | धांवडाय | धांवडायता |
| घुंव | घुंवडाय | घुंवडायता |
| भोंव | भोंवडाय | भोंवडायता |

अ) उपर्युक्त प्रेरणार्थक क्रियारूपों से रिक्त स्थानों की पूर्ति कीजिये :–

1. राम दर्जीकरान चोगो — .
2. आवय चेरडाक दूद — .
3. मास्टर विद्यार्थियांक कोंकणी — .
4. हांवें तागेल्या पुताकरान कोंकणी — .
5. घरकारानि मडवळाकरान आंगवालें — .
6. ताणें आज ताजेकरान खीर — .
7. तांणी चोरांक पोलीसाच्या हाथां थाकून — .
8. शारदान तिगेल्या भावाक बस्सार थाकून — .
9. ताणें चोराक पोलीसाकरान — .
10. तुमी कळकांत चेरडुवांक इत्याक — ?

आ) कोंकणी में अनुवाद कीजिये :–

1. यह चिट्ठी राम से पढवाइये ।
2. आप मुझे हिन्दी सिखाइये ।
3. सीता ने दरजी से कपडा सिलवाया ।
4. हमारे कपडे अच्छे धोबी से धुलवाओ ।
5. बच्चों को रात को जल्दी सुलाओ ।
6. बीमारों को दवा पिलाओ ।
7. वह नोकर को बुलवाता है ।
8. आज इस घोडे को न दौडाना चाहिये ।
9. राम का भाई मोटरकार चलाना जानता है ।
10. उसने चिट्ठियाँ किससे लिखवायी ?

---

## पाठ 30

# विशेषणों की तुलना

| | | |
|---|---|---|
| 1. | राम गोपालापासि (गोपालाचे पासि) वायटु. | राम गोपाल की अपेक्षा (से<br>बुरा (है) । |
| 2. | गीता सीतेपासि प्रायेन सान (सानि). | गीता सीता से उम्र में छो<br>(है) । |
| 3. | ह्या घराचेकूय (चेकय) तें घर चांग. | इस घर से वह घर अच्छा (है |
| 4. | हो ताजेकूय दीग (दीगु). | यह उससे लंबा (है) । |
| 5. | तो तुजेकय बुधवन्त. | वह तुम से बुद्धिमान (है) । |
| 6. | हांगा चेकूय थांगा चिन्ना. | यहाँ की अपेक्षा वहाँ अच्छा (है |
| 7. | कायळ्याचकय बुद्धि कायळ्या पिल्लाक. | कौए की अपेक्षा कौए का बच<br>बुद्धिमान (है) । |
| 8. | घरापासि चड जोगि. | घरों से ज़्यादा भिखमंगे । |
| 9. | नांकापासि व्हड मतीं. | नाक से बड़ा नत्थ (है) । |
| 10. | वेगळ्याल्या दांतापासि तांगतांगेलें मुडिब चांग. | दूसरों के दान्तों की अपेक्ष<br>अपना मसूडा ही अच्छा । |

जिस वस्तु के साथ तुलना की जाती है, उसके साथ पासि, क (कय), और चेकूय (चेकय) जोडकर तुलना प्रकट की जाती है । अव्यय संज्ञा, सर्वनाम और क्रिया विशेपण के साथ जोड दिये जाते है विशेपण के पूर्व 'चड' लगाकर तुलना की चरम अवस्था प्रकट की जाती है

अ) कोंकणींत भासांतर करा :-

1. तुम्हारा नौकर मेरे नौकर से बुरा है ।
2. दाना दुश्मन बेवकूफ़ दोस्त से अच्छा है ।
3. यह केला सबसे मींठा है ।
4. यह आम उस इमली से खट्टा है ।
5. मेरी बहन की सवसे छोटी लडकी तीसरे दर्जे में पढती है ।
6. अध्यापक ने उस विद्यार्थी को सबसे अधिक अंक दिये ।
7. सिमला ऊट्टी से ठंडी है ।
8. उसकी किताब मेरी किताब से छोटी है ।
9. कोचोन की अपेक्षा मद्रास अधिक गरम है ।
10. यह घोडा उस कुत्ते से तेज़ दौडता है ।

---

## पाठ 31

# भाववाचक कृदन्त

| | | |
|---|---|---|
| 1. | दिसपरतें सकाळिं ताणें ऊणे तीन मैंल <u>चमकप</u> आसा. | रोज़ सबेरे वह कम से कम तीन मील टहलने जाता है । |
| 2. | तांकां <u>शिकवप</u> मास्टरालें काम न्हय. | उनको सिखाना मास्टर का काम नहीं । |
| 3. | तागेलें <u>उलवप</u> आयकून आमी थांगा गेले. | उसका बोलना सुनकर हम वहाँ गये । |
| 4. | तागेलें <u>पडप</u> देखून माका भय जालें. | उसका लेटना देखकर मैं डर गया । |
| 5. | वाजप्यालें <u>वाजप</u> आयकून आमकां खुशी जाली. | बजवैये का बजाना सुनकर हमको खुशी हुई । |

ऊपर के वाक्यों के रेखांकित शब्द भाववाचक कृदन्त हैं। के साथ 'प' लगाकर कोंकणी में भाववाचक कृदन्त बनाया जाता है।

अ) निम्न-लिखित धातुओं के भाववाचक कृदन्त रूपों का प्रयोग क वाक्य बनाइये :–

खा, पी, भर, हाडि, बरै, घे, रांद, वाच.

आ) कोंकणींत भासान्तर करा :–

1. अपरिचितों के सामने हँसना अच्छा नहीं है।
2. क्या, रोज तुम स्नान करते हो?
3. राम रोज़ खेलता है।
4. उनका खाना पकाना ठीक नहीं हुआ।
5. क्या, तुम ने उनका गायन सुना है?
6. क्या, तुम कोंकणी बोलते हो?
7. वह रोज़ अपना काम करता है।
8. शराब पीना बुरी आदत है।
9. उसके घर में रोज़ रामायण का पारायण होता है।
10. दिन में सोना बुरा है।

---

## पाठ 32

# कर्तृवाचक कृदन्त

| | |
|---|---|
| 1. रान्दपी रान्दुक आयला. | बावर्ची खाना पकाने आया |
| 2. पोवंपो उदकांत पोवंता. | तैराक पानी में तैरता है। |
| 3. बरौपो (बरवपी) लेखन बरंता (बरयता). | लेखक लेख लिखता है। |

| | |
|---|---|
| खावपी निंदेक पात्र जाता. | पेटू निन्दा का पात्र बनता है। |
| पिवपी समाजाक कलंक हाडता. | पियकड समाज को कलंक लाता है। |

उपर्युक्त वाक्यों में रेखांकित शब्द कर्तृवाचक कृदन्त है। धातु के 'पी'* लगाकर कोंकणी में कर्तृवाचक कृदन्त के रूप बनाये जाते हैं। के द्वारा धातुज शब्द से कर्तृत्व का बोध होता है।

अ) निम्न-लिखित धापुओं के कर्तृवाचक कृदन्त रूपों का प्रयोग करके वाक्य बनाइये :–

खण, मार, सांग, दी, खेळ, कर, वाच, वाज, वाट, घे.

आ) कोंकणींत भासांतर करा :–

1. बावर्ची खाना पकाता है।
2. खोदनेवाला मिट्टी खोदता है।
3. लेखक पुस्तक रचता है।
4. शराबी शोर मचाता है।
5. गवैया गीत गाता है।
6. परोसनेवाला परोसता है।
7. पेटू खूब खाता है।
8. कहनेवाले ने कहा, सुननेवाले ने सुना।
9. देनेवाला देगा, लेनेवाला लेगा।
10. तैराक समुन्दर में दो मील तक तैर चुका।

---

*किसी किसी धातु के साथ 'गो', 'गी', 'पेली' उपसर्ग लगाकर भी ये रूप बनाये जाते हैं। जैसे :– खावगो, खाविगी, खावपेली – पेटू
पिवगो, पिवगी, पिवपेली – पियक्कड

पाठ 33

# शब्दों की पुनरुक्ति - I

| | | |
|---|---|---|
| 1. | तुमी चांग चांग पुस्तकां वाचा. | आप अच्छी अच्छी पु पढिये । |
| 2. | ही चींच आंबूस आंबूस आसा. | यह इमली ज़्यादा खट्टी है । |
| 3. | बाजारां थाकून गोड गोड आम्बे हाडका. | बाजार से मीठे मीठे आम ल चाहिये । |
| 4. | मुखार मुखार चमक. | आगे आगे चलो. |
| 5. | संत संत उलय. | आहिस्ते आहिस्ते बोलो । |
| 6. | व्हड व्हड शब्द करनाका. | ज़ोर से शोर मत मचाओ । |
| 7. | दन्देल्याक तीन तीन रुपया दी । | मजदूरों को तीन तीन रुपये |
| 8. | एक एक थेंब्यान कळसो भरता. | बूंद बूंद से घडा भरता है । |
| 9. | चार चार करून मय. | चार चार करके गिनो । |
| 10. | सं सं मासीं परीक्षा आसतली. | हर छे महीने परीक्षा होगी |

उपर्युक्त वाक्यों में रेखांकित शब्द या तो विशेपण है या विशेपण हैं। अर्थ पर ज़ोर देने के लिये इनकी आवृत्ति हुई है। संख्यावाचक विशेपण की आवृत्ति द्वारा प्रत्येक बोधक की सूचना दी जाती

अ) हिन्दींत भासान्तर करा :-

1. तो घरानघर भीख मागता.
2. ते केन्नाय सान सन कायरीं करतात.
3. खं : खंय हांव वतां, थंय थंय तेवय माजे लागी येतात.
4. जेन्ना जेन्ना तो गोयांत येता, तेन्ना तेन्ना तो मागे थंय रावता.
5. चमकून चमकून ताका पूरो जालें.

आ) कोंकणींत भासान्तर करा :-

1. समाज में बडे बड़े आदमियों का आदर होता है ।
2. नेताजी के पीछे पीछे चलो ।
3. थोडा थोडा पिओ ।
4. जोर जोर से मत बोलो ।
5. उनको दो दो रुपये दो ।
6. एक एक करके वे अन्दर आयेंगे ।
7. वे बाज़ार से मीठे मीठे फल लाते हैं ।
8. आज सबेरे यहाँ कौन कौन आये थे ?
9. मैं ने उनको पाँच पाँच पैसे दिये ।
10. खाना खाकर वे अपने अपने घर चले गये ।

---

## पाठ 34

# शब्दों की पुनरुक्ति - II

| | |
|---|---|
| 1. वाचून वाचून कितें करतलो ? | पढ पढकर क्या करेगा ? |
| 2. खावनु खावनु पोट भरलें. | खा खाकर पेट भर गया । |
| 3. बैसून बैसून ते कुरवंले. | बैठे बैठे वे ऊंघ गये । |

| | |
|---|---|
| 4. तो <u>धावंतां</u> <u>धावंतां</u> गरगडेवन पळ्ळो (पडलो). | दौडते दौडते वह गिर पडा । |
| 5. दूद <u>पितां</u> <u>पितां</u> चेरडूं निदलें (निदेलें). | दूध पीते पीते बच्चा सो गय |
| 6. तूं <u>वाचतां</u> <u>वाचतां</u> कित्याक कुरवन्ता ? | तुम पढते पढते क्यों ऊँघते ह |

वर्तमानकालिक कृदन्त के साथ 'आं' लगाकर कोंकणी में अ
क्रियाद्योतक कृदन्त का रूप बनाया जाता है। इसका प्रयोग अव्यय
समान है। ऊपर के वाक्यों में रेखांकित शब्द अपूर्ण क्रियाद्योतक कृदन्त
वाक्य में इसकी आवृत्ति से क्रिया के करते रहने का बोध होता है।
के वाक्यों में वाचून, खावनु और बैसून पूर्वकालिक कृदन्त हैं। इ
पुनरुक्ति से क्रिया के कई बार करने का बोध होता है।

अ) <u>हिन्दींत भासान्तर करा :–</u>

1. चमकून चमकून म्हाल्लो गोपरांत पावलो.
2. गडगडेवनु गडगडेवनु पंडित तळये मेटार पावलो.
3. खतां खातां ताका ढेंक आयलो.
4. शिकतां शिकतां तो कुरवंलो.
5. व्हडान उलौन उलौन ताजो ताळो भेतलो.
6. धावून धावून हो खरसेलो.

आ) <u>कोंकणींत भासांतर करा :–</u>

1. घर पहुँचते पहुँचते रात हो गयी।
2. खाते खाते शीला सो गयी।
3. देखते देखते दिन बीत जाता है।
4. शराब पी पीकर वह सब गवाँ बैठा।
5. रास्ते पर चलते चलते वे बात कर रहे थे।

6. दौडते दौडते हम पसीने से नहा गये ।
7. दूसरों को पैसा उधार दे देकर वह गरीब हो गया ।
8. मार मारकर तुम ने सांप को मार डाला ।
9. मतिमंद पढ पढकर मतिमान हो जाता है ।
10. वे खा खाकर मोटे हो गये ।

---

## पाठ 35

# पूर्वकालिक कृदन्त (संज्ञा के रूप में)

| | |
|---|---|
| तूं मास्टराक वाचून आयकय. | तुम मास्टर को पढकर सुनाओ । |
| तो आमकां नाचून दाखैता. | वह हमें नाच दिखाती है । |
| ते उदकांत पोवन शिकतात. | वे पानी में तैरना सीखते हैं । |
| तांगेलें खावन जालें. | वे खा चुके । |
| मागेलें शिकून जालें. | मैं सीख चुका । |

उपर्युक्त वाक्यों के रेखांकित शब्द पूर्वकालिक कृदन्त हैं । ये संज्ञा रूप में—क्रिया के कर्ता या कर्म के रूप में प्रयुक्त हुए हैं । तब ये पुंल्लिंग एकवचन में रहते हैं । इनके साथ प्रत्यय जोडे नही जाते ।

अ) हिन्दींत भासान्तर करा :–

1. हांव हें ओखद एक घोट्टान पीवन दाखैन.
2. तुगेलो हो बूक वाचून जालो ?
3. तो थोण्टो हांगा चमकून आयला.
4. तू एक गींत म्हणून (म्हणु) आयकय.
5. सान चेरडूं सन्त चमकून शिकता.

अ) <u>कोंकणींत भासांतर करा :-</u>

1. लडका हिन्दी लिखकर सीखता है ।
2. सीता गीत गाती आती है ।
3. वे मुस्कुराते बोले ।
4. मैं घूमता हुआ घर पहुँचा ।
5. तुम मास्टर को पाठ पढकर सुनाओ ।
6. वे पाठ लिखकर दिखाते हैं ।
7. क्या, तुम यह काम कर चुके हो ।
8. वे लेख लिख चुके हैं ।
9. सीता चित्र खींच चुकी है ।
10. क्या, आप कोंकणी सीख चुके हैं ?

---

## पाठ 36

# कालवाचक क्रियाविशेषण वाक्यांश

| | |
|---|---|
| 1. हांवें चीट बरैतासताना (बरेयताना, बरेयतना) तो आयलो. | मेरे चिट्ठी लिखते समय आया । |
| 2. चेली धावंतासताना (धावंताना, धावंतना) पळ्ळी (पडली). | दोडते समय लडकी गिर |
| 3. रामान वाचतासतना तूं ताका कित्याक उल्लो मारता (उलदीता) ? | राम के पढते समय, तुम क्यों बुलाते हो ? |

| | |
|---|---|
| पिकली खोल्ली पडतासताना हरवो खोल्ली हसता. | पीला पत्ता झडता है, हरा पत्ता हंसता है । |
| तूं वतर (वतरि) तो येतलो. | तुम्हारे जाने पर वह आयेगा । |
| तूं वतच तो येतलो. | तुम्हारे जाने पर वह आयेगा । |
| ताका देखतर सांग (ताका देखतच सांग). | उसको मिलने पर कहो । |
| दाय आसतना हात लासका कित्याक ? | चमच के रहते, हाथ क्यों जलाया जाय ? |
| धूरा आसतना डंगरु लानु (लान). | दूर रहते पहाड छोटा (दिखाई पडता है) । (दूर के ढोल सुहावने ।) |
| हावें खेळच्या वेळार तो आयलो. | मेरे खेलते समय वह आया । |

धातु के साथ 'अतना' (अताना) जोडकर और वर्तमानकालिक दन्त के साथ 'आसतना' (आसताना) जोडकर कालवाचक क्रियाविशेषण क्यांश की क्रिया बनायी जाती है । वर्तमानकालिक कृदन्त के साथ 'र' र 'च' जोडकर भी क्रियाविशेषण वाक्यांश की क्रिया का रूप बनाया ता है ।

अ) निम्नलिखित क्रियाविशेषण उपवाक्यों का क्रियाविशेषण वाक्यांश के रूप कोंकणी में लिखिये :–

1. जब तुम आ रहे थे, तब वह कहां जा रहा था ?
2. जब तुम उससे मिलोगे, तब यह चिट्ठी उसे दे दो ।
3. जब वह सीखता है, तब शोर मत करो ।
4. जब खाना खाते हो, तब पानी नहीं पिओ ।
5. जब दो आदमी बोलते हैं, तब उनके बीच (मत) न बोलो ।

आ) कोंकणींत भासांतर करा :-

1. जब तुम्हारे हाथ का पैसा खर्च होता है, तब तुम मुझसे मांगो ।
2. जब मनुष्य का पुण्य खतम होता है, तब वह फिर मनुष्य में जन्म लेता है ।
3. दौडते समय उसको खांसी आयी ।
4. क्या, आते समय तुम ने मेरे भाई को देखा ?
5. मेरे चिट्ठी लिखते समय वह कमरे में आया ।
6. स्याही खतम होने पर कलम में स्याही भरो ।
7. अपने घर पहुँचने पर तुम को एक पत्र लिखना चाहिये ।
8. खाना खाने से भूख मिटती है ।
9. उनके आने पर मुझे पता दो ।
10. बच्चे के सोने के बाद माँ ने जाकर खाना खाया ।

---

## पाठ 37

# धातुविशेषण

(वर्तमानकालिक व भूतकालिक कृदन्त और धातु–विशेषण के रूप

| | | |
|---|---|---|
| 1. | खेळतल्लो (खेळचो) चेलो रडून (रणु) गेलो. | खेलता लड़का रोकर गया । |
| 2. | धावंतल्लो (धांवचो) चेली गरगडेवन पळ्ळी (पडली). | दौड़ती लडकी गिर पडी । |
| 3. | तुवें बरवचें बरप तो वाचता. | तुम्हारे लिखते पत्र (जो तुम लिखते हो वह) वह पढता |

| | |
|---|---|
| तो वतलो (बचो) मनीश फाय हांगा येतलो. | वह जाता आदमी कल यहाँ आयेगा । |
| धावंतल्या गाडीर थाकून चेरडूं खाल पळ्ळें (पडलें). | चलता गाडी से बच्चा नीचे गिरा । |
| भोंकुचें सूणें चाबना. | भूंकता कुत्ता नहीं काटता है । |
| ती गोंत म्हणतल्लो बायल रामाची भयण. | वह गाता हुई (गानेवाली) औरत राम की बहन है । |
| रोडच्या बायलेकय हासच्या दादल्याकय पातेव न्हयें. | रोती औरत को और हंसते मर्द को पतियाना नहीं चाहिये । |
| तो मेल्लेलो चेडी रामाली धूव. | वह मरी लडकी राम की पुत्री (है) । |
| थू केल्लेलें हातार काडुंक नजो. | थूक को हाथ पर मत उठाओ । |

धातु के साथ 'त' और 'ल' लगाकर कोंकणी में क्रम से वर्तमान-लिक व भूतकालिक कृदन्त बनाते हैं। वर्तमानकालिक कृदन्त के साथ -ल्ली-ल्लें; ल्ले-ल्यो-ल्लीं जोडकर और भूतकालिक कृदन्त के लो-लो-लें; ले-ल्यो-लीं जोडकर और धातु के साथ चो-ची-चें; च्यो-चीं जोडकर कोंकणी में धातुविशेषण बनाये जाते हैं जो विशेषण विशेषण वाक्य के काम देते हैं। इनमें धातु के साथ 'चें' जोडकर रूप बनाया जाता है वह क्रियार्थक संज्ञा का भी काम देता है।

:– 1. ताका आज थांगा वचें आसा.
उसको आज वहाँ जाने को है।

2. तुवें थांगा वचें कितें जालें ?
तुम्हारा वहाँ जाना क्या हुआ ?

3. केन्नाय सत्य सांगचें आमकां चांग.
हमेशा सच बोलना हमारे लिये अच्छा (है)।

अ) उपर्युक्त क्रियाओं के धातुविशेषण रूपों से रिक्त स्थानों की पूर्ति कीजिये :–

1. आम्बो — काल हांगा आयललों.
2. ती — बायल त्या चेरडाची आवसु.
3. हांगा वाचुक बरौंचाक — कोण कोण आसात ?
4. कोंकणी — तुमकां बरें.
5. — घरां थांकून तो भायर आयलो.
6. — रायाक — मंत्री.
7. ताणें — चापाती — खाली (खेली).
8. हाणें — पुस्तक तुवें कोणाक दिल्लें ?
9. — दीस परत येनात.
10. — खबर सांगुक नज.

आ) कोंकणींत भासांतर करा :–

1. सडी मछली को पकी इमली (चाहिये) ।
2. सोये को जगाया जाय (जा सकता है), मगर सोये से प...
   कौन जगा सकता है ?
3. बहते पानी में गंदगी कहाँ ?
4. चलती गाडी में न चढना ।
5. कल मरा आदमी मेरे दोस्त का नौकर था ।
6. भूँकते कुत्ते के मुँह में एकलव्य ने तीर चलाया ।
7. जो बहुत खाता है, उसे पेटू कहते हैं ।
8. जिसने यह काम किया, वह बडा होशियार होगा ।
9. जले पर नमक न छिडकाना ।
10. हाथी के दन्त खाने के और, दिखाने के और ।

## पाठ 38

# तात्कालिक कृदन्त

| | |
|---|---|
| उदक तोंडालागि व्हरुकच ताका ओंकारे येवंचाक लागले. | पानी मुंह के पास ले जाते ही कै होने लगी । |
| ताणें येवंचाकच हो चेडो पावलो. | उसके आते ही यह लडका पहुँचा । |
| जाप आयकुचाकच ताका कोप आयलो. | जवाब सुनते ही उसको क्रोध आया । |
| फालें जावंचाकच तो हांगा साकून गेलो. | सबेरा होते ही वह यहाँ से चला गया । |
| हांवें आसपतलांत पावंचाकच तो उट्टावनु बैसलो. | मेरे हस्पताल पहुँचते ही वह उठ बैठा । |
| पुलीसाक देखचाकच चोरु धावून गेलो. | पुलीस को देखते ही चोर दौड गया । |
| दूद पीवन जावंचाकच चेरडूं नीदलें (निद्देलें). | दूध पीते ही बच्चा सो गया । |
| नींद जावनु उट्टावंचाकच तो चाय पिल्लो. | नींद से जागतें ही उसने चाय पी । |

उपर्युक्त वाक्यों के रेखांकित शब्द क्रिया के तात्कालिक कृदन्त रूप क्रिया के इस रूप से वाक्य में मुख्य क्रिया के साथ होनेवाले व्यापार सी समय समाप्त होना पाया जाता है । क्रिया के साधारण रूप के

साथ 'च' जोडकर कोंकणी में तात्कालिक कृदन्त रूप बनाया जाता
इसका कर्ता हमेशा तृतीया विभक्ति में आता है।

अ) उपयुक्त किया के तात्कालिक कृदन्त रूप का प्रयोग करके
को मिलाकर लिखिये :–

1. पावस आयलो; तो घराक गेलो.
2. तो घराक आयलो; तो झगडें घालुक लागलो.
3. सूर्य उदेलो; तो भायर सरनु गेलो.
4. तो भांडीर साकून पळ्ळो; तागेलो पायु मोळ्ळो (मोडलो
5. धा वरांर तो निदेलो; ताका नीद पळ्ळी.
6. तो स वरार उट्टायता; कापी पिता.
7. राम हांगा आयलो; कदलार बैसलो.
8. ताणें बरप वाचलें; तागेलो भावु मेल्लो म्हण कळळें.
9. हांव घराक पावलों; माका ताप आयलो.
10. हांव कालेजान्त गेलों; धा वरां वाजलीं.

आ) कोंकणींत भासांतर करा :–

1. अंधेरा होते ही मैं जाकर उससे मिला।
2. पढाई खतम होते ही उसको नौकरी मिली।
3. अध्यापक के क्लास में आते ही विद्यार्थी उठ खडे हुए।
4. मेरे स्टेशन पहुँचते ही गाडी चली गयी।
5. घर से निकलते ही पानी बरसने लगा।
6. मद्रास से आते ही वे बीमार पडे।
7. कालेज में पहुँचते ही घंटी बजी।
8. गाडी में चढते ही ड्रायवर गाडी चलाने लगा।
9. हमारे शोर मचाते ही चोर भाग गये।
10. बंबई में जाते ही श्याम जाकर राम से मिला।

---

पाठ 39

# नामधातु व अनुकरणधातु

| संज्ञा | क्रिया | उदाहरण |
|---|---|---|
| ढुमको | ढुमकायता | राम ताका ढुमकायता. |
| मुक्का | मुक्का मारता है । | राम उसको मुक्का मारता है । |
| कोल्लो | कोल्लायता | तो माका कोल्लायता. |
| सियार | सियार मानता है । | वह मुझे सियार मानता है । |
| फातर | फातरायता | दामू सूण्याक फातरायता. |
| पत्थर | फत्थर मारता है । | दामू कुत्ते को फत्थर मारता है । |
| खीळो | खीळायता | गोपाळ पागार खीळायता. |
| कील | कील लगाता है । | गोपाल दीवार पर कील लगाता है । |

विशेषणों से या संज्ञाओं से जो धातु बनायी जाती है उसे नामधातु
हैं । ये सकर्मक और अकर्मक—दोनों हो सकती हैं ।

ऊपर के रेखांकित शब्द नामधातु के क्रिया रूप हैं । संज्ञाओं के
म स्वर को 'आ' करके उससे परे 'य' जोडकर नामधातु के सकर्मक रूप
ये जाते हैं ।

:— फातर — फातरा — फतराय
खीळो — खीळा — खीळाय

नामधातु अकर्मक भी होती है ।

:—

| संज्ञा | क्रिया | उदाहरण |
|---|---|---|
| धुंवर | धुंवरता | राकूड धुंवरता. |
| धुँआँ | धुँआँ निकलता है । | लकडी से धुँआँ निकलता है । |
| पालो | पालेता | रूकु पालेता. |
| पत्ता | पत्ता निकलता है । | पेड पल्लवित होता है । |

| | संज्ञा | क्रिया | उदाहरण |
|---|---|---|---|
| 3. | फूल | फूलेता | झाड फूलेता. |
| | फूल | फूलता है । | झाड पर फूल लगते हैं । |
| 4. | मूय | मूयेता | शींयान पायु मूयेता. |
| | चींटी | चींटी निकलती है । (ठिठुरता है) | ठंडी से पैर टिठुरता है । |

संज्ञाओं के अंतिम स्वर को 'ए' करके नामधातु के अकर्मक
बनाये जाते हैं ।

उदा :—

| संज्ञा | क्रिया |
|---|---|
| पालो | पालेता |
| फूल | फूलेता |
| मूय | मूयेता |

अनुकरणात्मक शब्दों से क्रियाओं के धातुरूप बनाये जाते
उनको अनुकरणधातु कहते हैं ।

कुछ अनुकरणात्मक शब्द और उनसे बनी हुई क्रियाओं के
नीचे दिये जाते हैं :—

| | शब्द | क्रिया | |
|---|---|---|---|
| | | अकर्मक | सकर्मक |
| 1. | खतखत | खतखतेता | खतखतायता |
| 2. | पचपच | पचपचेता | पचपचायता |
| 3. | चरचर | चरचरेता | चरचरायता |
| 4. | भरभर | भरभरेता | भरभरायता |
| 5. | भगभग | भगभगेता | भगभगायता |
| 6. | सणसण | सणसणेता | सणसणायता |
| 7. | कुटकुट | कुटकुटेता | कुटकुटायता |
| 8. | मुरमुर | मुरमुरेता | मुरमुरायता |

| शब्द | क्रिया | |
|---|---|---|
| | अकर्मक | सकर्मक |
| धुरधुर | धुरधुरेता | धुरधुरायता |
| सिरसिर | सिरसिरेता | सिरसिरायता |
| गुडगुड | गुडगुडेता | गुडगुडायता |
| खुरखुर | खुरखुरेता | खुरखुरायता |
| फडफड | फडफडेता | फडफडायता |
| चिनचिन | चिनचिनेता | चिनचिनायता |
| निडनिड | निडनिडेता | निडनिडायता |
| थड थड | थडथडेता | थडथडायता |

नामधातु के रूपों की तरह इनके भी अकर्मक व सकर्मक रूप बनाये हैं। ये धातुरूप सभी कालों में चलते हैं और नियमानुसार इसके हर के क्रिया रूप बनाये जा सकते हैं। निषेधार्थ रूप भी नियमानुसार हैं।

अ) हिन्दींत भासान्तर करा :–

1. उज्जो भगभगेता.
2. तो दीवो भगभायता.
3. दांत सणसणेतात.
4. शीला मुरमुरेताली.
5. विन्दूरु (उन्दीर) आयदन कुटकुटायता.
6. कवड कोण खटखटायतालें ?
7. पुलीस चोरांक थडथडायतात.
8. तो भयान थडथडेता.
9. पेज रानीर खतखतेता.
10. आयदनांत उदाक उण्डाळेता.

आ) कोंकणींत भासान्तर करा :–

1. सूजन के कारण दान्तों में दर्द होता है।
2. राम अपने दुश्मन को मुक्का मारता है।

3. हम उस लडके को सियार मानेंगे ।
4. लडकी कौए को पत्थर मारती है ।
5. सीता दरवाज़ा खटखटाती है ।
6. कुत्ता गुर्राता है ।
7. चोर पुलिस को देखकर थरथर कांप रहे हैं ।
8. कूडाकरकट से धुँआँ निकलता है ।
9. वसन्तकाल में झाडियों पर फूल खिलते हैं ।
10. जाडे के मौसम के बाद वृक्ष पल्लवित होते हैं ।

---

## पाठ 40

# संभाव्य भविष्यतकाल

| | | |
|---|---|---|
| 1. | हांव हें काम करुंवे ? | क्या, मैं यह काम करूँ ? |
| 2. | हांव भितर येवुंवे ? | क्या, मैं अन्दर आऊँ ? |
| 3. | आमी थांगा वचा. | हम वहाँ चलें । |
| 4. | आमी पुस्तक वाचया. | हम पुस्तक पढें । |
| 5. | तो हें काम करो. | वह यह काम करे । |
| 6. | तो खालाक पडो. | वह नीचे लेटे । |
| 7. | ते हांगा येवोत (येवोय). | वे यहाँ आयें । |
| 8. | ती पुस्तक वाचो. | वह पुस्तक पढे । |
| 9. | त्यो पुस्तक वाचोत (वाचोय). | वे पुस्तक पढें । |
| 10. | देवु बरें करो. | ईश्वर भला करे । (इच्छा,प्रा |
| 11. | ताणें हें काम करयेत. | वह यह काम करे । (अनुम |
| 12. | रामान पुस्तक वाचयेत. | राम पुस्तक पढे । ( ,, |
| 13. | तुमी हांगा येवयेत. | आप यहाँ आयें । ( ,, |

| | |
|---|---|
| आमी हें काम करूंया (करया). | हम यह काम करें। (स्वयं अपनी इच्छा से) |
| आमी कोंकणी शिकया. | हम कोंकणी सीखें। (स्वयं अपनी इच्छा से) |

अनुमति, प्रार्थना, इच्छा और आग्रह के भावों को प्रकट करने के संभाव्य भविष्यतकाल का प्रयोग होता है। धातु के साथ 'एत' जोडकर काल का अनुमति सूचक रूप बनाया जाता है। इस रूप में लिंग, और पुरुष का भेद नहीं रहता। कर्ता के साथ 'न' (एकवचन में) (बहुवचन में) का प्रयोग होता है।

:— हांवें करयेत* तुमी करयेत
आमी करयेत रामान करयेत
तुवें करयेत तांणी करयेत
तीणें करयेत जनानी करयेत

प्रार्थना, इच्छा या आग्रह प्रकट करने केलिये संभाव्य भविष्यतकाल क्रिया का निम्न-लिखित रूप प्रयुक्त होता है।

| एकवचन | | | बहुवचन | | |
|---|---|---|---|---|---|
| हांव | करूं<br>करुवे | मैं करूं | आमी | करूं<br>करूंया<br>करयावे | हम करें |
| (संस्कृत – करवै) | | | | | |
| तूं | कर<br>करि | तू कर<br>तुम करो | तुमी | करात<br>कराय<br>करा | आप करें |
| (संस्कृत – करुहि) | | | (संस्कृत – कुरुत) | | |

*सस्कृत के अनुज्ञायक (Optative) क्रियारूप से कोंकणी में यह क्रियारूप बना है। क्रियेत – करयेत
क्रिया का कर्मणिरूप होने के कारण कर्ता तृतीया विभक्ति में रहेगा।

| | एकवचन | | | बहुवचन | |
|---|---|---|---|---|---|
| अ. | तो<br>ती<br>तें | करो – वह करे | ते<br>त्यो<br>तीं | करोत<br>करोय | वे करें |

(संस्कृत – करोतु)

धातु के साथ चो–ची–चें; चे–च्यो–चीं—ये प्रत्यय जोडक
संभाव्य भविष्यतकाल रूप बनाया जाता है। क्रिया का यह रूप अधि
अनुमति, इच्छा या आग्रह प्रकट करने केलिये उपयुक्त होता है। स
क्रिया का यह रूप वाक्य में कर्म के लिंग, वचन, पुरुष के अनुसार बदल
और अकर्मक क्रिया का रूप सदा नपुंसकलिंग, एकवचन, अन्यपुरुष में
है। कर्ता के साथ एकवचन में 'न' और बहुवचन में 'नी' का प्र
होता है।

उदा :-

रामान हें फळ खावंचें — राम यह फल खाये। (इच्छा, अ
अनुमति

रामान आंबो खावंचो — राम आम खाये। ( ,,

तुवें आज थांगा वचें — तुम आज वहाँ जाओ। ( ,,

तांणी बांकार वैसचें — वे बेंच पर बैठें। ( ,,

धातु के साथ 'का' जोडकर भी क्रिया का यह रूप बनाया जात

उदा :- रामान फाय हांगा येवंका* — राम कल इधर आना।

अ) उपयुक्त क्रियाओं के संभाव्य भविष्यतकाल रूपों से खाली
की पूर्ति कीजिये :-

1. आज हांव तुगेल्या घराक — ?
2. तो हें पुस्तक — .
3. ती हे काम — .

---

*येवंक जाय > येवंकाय > येवंका

4. त्यो आज कोंकणी — .
5. देवु आमकां बरें — .
6. तांणी फाय मद्रासाक — .
7. हांव भितर — ?
8. आमी भजन — .
9. ते आज हिन्दी — .
10. बायलानी आज थांगा — ?

आ) कोंकणींत भासांतर करा :-

1. ईश्वर हमारा भला करे ।
2. क्या, हम अन्दर आयें ?
3. क्या, मैं यह काम करूँ ?
4. तुम सुखी रहो ।
5. मैं आपको यह किताब दूँ ?
6. शायद वे कल वहाँ जायें ।
7. वे अन्दर आकर बैठें ।
8. वह अब काफ़ी पिये ।
9. वे कोंकणी सीखें ।
10. राम मेरी चिट्ठी न पढे ।

---

पाठ 41

# संभाव्य वर्तमानकाळ

| | |
|---|---|
| राम कोंकणी शिकता जायत. | (शायद) राम कोंकणी सीखता हो । |
| लीला खेळता जायत. | लीला खेलती हो । |
| ते बरैतात जातीत. | वे लिखते हों । |

